१ २ ३ २ ३ ३ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१८७०] मर्माणि ते वर्मणाच्छादयामि सोमस्त्वा राजामृतेनानु-
३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १
वस्ताम् । उरोर्वरीयो वरुणस्ते कृणोतु जयन्तं त्वानु देवा
२
मदन्तु ॥ १ ॥
३ १ २ ३ १ २
[१८७१] अन्धा अमित्रा भवताशीर्षाणोऽहय इव ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
तेषां वो अग्निमूढानामिन्द्रो हन्तु वरं वरम् ॥ २ ॥
२ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१८७२] यो नः स्वोऽरणो यश्च निष्ट्यो जिघांसति । देवास्तं सर्वे
३ २ ३ १र १र २र २ ३ २ ३ १र २र
धूर्वन्तु ब्रह्म वर्म ममान्तरं शर्म वर्म ममान्तरम् ॥ ३ ॥ ८ ॥

प्रथमा तृतीया च ऋ० ६ । ७५ । १८ । १९ ॥ तृतीया अथर्व० १ । १९ ॥ ३, ५ । एतयोःपूर्वोत्तरार्धे । द्वितीया ऋग्वेदे नास्ति ॥

भा०—( १ ) ( ते ) तेरे ( मर्माणि ) कोमल मर्मों को ( वर्मणा ) कवच से ( आच्छादयामि ) ढकता हूं । ( सोमः राजा ) दीप्तिमान् राजा के समान सबका प्रेरक सोम, परमेश्वर ( अमृतेन ) अमर आत्मशक्ति से ( अनु वस्ताम् ) और भी सुरक्षित करे । ( वरुणः ) सर्वश्रेष्ठ परमेश्वर ( ते ) तुझे ( उरोर्वरीयः ) अधिक से अधिक वरणीय उत्तम सुख ( कृणोतु ) उत्पन्न करे । ( जयन्तं ) चरम मोक्ष को प्राप्त होते हुए ( त्वां ) तुझको देखकर ( देवाः ) विद्वान् लोग ( अनु मदन्तु ) हर्षित हों ।

( २ ) हे ( अमित्राः ) द्वेषभाव रखने हारे शत्रुओ ! तुम लोग ( अ-शीर्षाणः ) विना दिमाग के, विना सिरवाले, क्रोधी ( अहयः इव ) सांपों

१८७०—३. यो नः स्वो यो अरणः स जात उत निष्ट्यो यो अस्माँ अभिदासति' इति ( १ । १९ । ३ ) इत्यस्याः पूर्वार्धभागः । 'देवास्तं सर्वे धूर्वन्तु ब्रह्म वर्म ममान्तरम्' इति ( १ । १९ । ४ ) इत्यस्या उत्तरार्धभागः इति पाठभेदविवेकः, अथर्व० ।

के समान ( अन्धाः भवत ) अन्धे, अविवेकी होजाओ। ( अग्निनुन्नानां ) अपने ही क्रोध की आग से फुंके हुए, ( तेषां ) उनके ( वरं वरं ) उत्तम २ पुरुष या शिर को ( इन्द्रः ) राजा, प्रभु नाश करे।

( ३ ) ( यः ) जो ( नः ) हमारा ( स्वः ) सम्बन्धी होकर भी या स्वयं ( अरणः ) अप्रियाचरण करने वाला है और जो ( निष्ट्यः ) दूर रहकर भी छुपे रूप में ( नः ) हमें ( जिघांसति ) मारना चाहता है ( तं ) उसके ( सर्वे ) समस्त ( देवाः ) विद्वान् पुरुष ( धूर्वन्तु ) विनाश करें। ( ब्रह्म ) वेदज्ञान और परमेश्वर ( मम ) मेरा ( अन्तरं ) भीतरी ( वर्म ) कवच या रक्षासाधन हो। ( शर्म ) वह सुखकारी, आनन्दघन सब का शरण दाता हो ( मम ) मेरा ( अन्तरम् ) भीतर का एकमात्र रक्षक साक्षी है।

[१८७३] मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः परावत आ जगन्था परस्याः। सृकं संशाय पविमिन्द्र तिग्मं वि शत्रून् ताढि वि मृधो नुदस्व ॥ १ ॥

[१८७४] भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः ॥

[१८७५] स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ ३ ॥ ६ ॥

आद्या ऋ० १० । १८० । २ ॥ उत्तरे द्वे ऋ० १ । ८९ । ८, ६ ॥

भा०—( १ ) हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! आप ( गिरिष्ठाः कुचरः मृगः न भीमः ) पर्वतों में रहने वाले, कुत्सित रूप से विचरण करने वाले, जंगली

हिंसक हाथी या सिंह के समान भयकारी एवं आप ( मृगः ) योगियों से भीतरी गुफा में खोजने योग्य, या आत्म-परिशोधन करने योग्य हैं, आप ( कुचरः ) कहां नहीं व्यापक हो ? अर्थात् सर्वव्यापक हो। आप ( गिरिष्ठाः ) विद्वानों, वाणियों एवं वेदमन्त्रों में शब्द और उसके अर्थ रूप में विद्यमान हो और साथ ही सबके ऊपर शासक होने से सब के भयप्रद हो। ( आ परस्याः परावतः ) दूर से दूर देश, अलभ्य मुक्तिधाम से हमारे हृदयों तक या 'परा' ब्रह्मविद्या के भी ( परावतः ) निगूढ परम रहस्यमय भाग से आप ( आजगन्थ ) आते हो, या प्रकट होते हो। हे ( इन्द्र ) परमात्मन् ( सृकं ) प्रसरणशील ( तिग्मं ) तेजोमय, तीक्ष्ण ( पविम् ) परमपावन ज्ञानवज्र को ( संशाय ) अति तीक्ष्ण करके ( शत्रून् ) अन्तः-शत्रुओं को राजा के समान ( वि ताढि ) विनाश करो और ( मृधः ) हमारा सर्वस्व अपहरण करनेहारे डाकुओं के समान तामस भावों को ( वि नुदस्व ) परे करो, दूर हटाओ।

( २ ) हे ( देवाः ) विद्वान् पुरुषो ! हम सब ( कर्णेभिः ) कानों से ( भद्रं ) कल्याणकारी, एवं सदा सुखपूर्वक उत्तम उपदेशकों को ( शृणुयाम ) श्रवण करें। और हे ( यजत्राः ) सदा यज्ञ आदि धर्मकार्यों का अनुष्ठान करनेहारे भद्र पुरुषो ! हम सब ( अक्षभिः ) आंखों से ( भद्रं ) सुखकारी एवं कल्याणकारी पदार्थों को ( पश्येम ) दर्शन करें और ( तुष्टुवांसः ) ईश्वर का भजन एवं सत्य का वर्णन करते हुए ( स्थिरैः ) दृढ ( अंगैः ) अंगों और ( तनूभिः ) दृढ़ शरीरों से ( यद् ) जो ( आयुः ) आयु ( देवहितं ) विद्वानों के हित में लगे या देव, परमात्मा जो दीर्घ आयु प्रदान करे उस दीर्घ ११६ या १२० वर्ष या इससे भी अधिक आयु का हम ( वि-अशेमहि ) भोग करें।

( ३ ) ( वृद्धश्रवाः ) महान्, यशस्वी और ज्ञानवान् ( इन्द्रः ) परमेश्वर ( नः ) हमारा ( स्वस्ति दधातु ) कल्याण करे। ( विश्ववेदाः ) सर्वज्ञ,

सब पदार्थों का स्वामी, ( पूषा ) सब संसार का पालक, पोषक परमात्मा ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे। ( अरिष्टनेमिः ) जिसके कालरूप महान् शासन का कोई विनाश नहीं करता वह ( तार्क्ष्यः ) सर्वशक्तिमान् परमेश्वर ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे। ( बृहस्पतिः ) वेदवाणी का पति, स्वामी, पालक परमात्मा ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे।

॥ ओ३म् ॥ स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥

वेद-भगवान् का स्वामी भगवान् हमारा सदा कल्याण करे।

इति तृतीयोऽर्धप्रपाठकः नवमश्च प्रपाठकः समाप्तः ॥

इत्युत्तरार्चिकः समाप्तः ॥

## इति सामवेदसंहिता समाप्ता ॥

रामवस्वङ्कचन्द्रेऽब्दे षष्ठ्यां पौषे सिते शनौ।
आलोकभाष्यं वेदस्य साम्नोऽवधिमुपागमत् ॥

इति श्रीकांगडीगुरुकुलविश्वविद्यालयस्य प्रतिष्ठितविद्यालंकारपदवीविभूषितेन कलिकातास्थसंस्कृतविद्यालयस्य मीमांसातीर्थोपाध्यलंकृतेन गुरुकुलप्रवर्तक श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्री १०८ पूज्यपाद महर्षिदयानन्द सरस्वतीशिष्यपूज्यपादश्री १०८ स्वामिश्रद्धानन्दसरस्वती-शिष्येण पौतिमाष्यायणगोत्रोद्भवेन श्रीपण्डितजयदेवशर्मणा विरचिते आलोकाख्यसामवेदभाषाभाष्ये नवप्रपाठकात्मक उत्तरार्चिकभागः पूर्तिमागात् ॥

समाप्तं चेदं सामवेदसंहिताऽऽलोकभाष्यम् ॥

